# अनुक्रमणिका

# प्रस्तावना

.ानता हूँ कि मैं इस बार खाली हाथों लौटा हूँ, लेकिन मुझे इस बात का नहीं, गर्व भी है कि जिस झण्डे की इज्जत मेरे हाथों में सौंपी गई थी, को मैंने नीचे न झुकने दिया, और न उसकी इज्ज़त ही कम होने दी। सावधान रहकर, ईश्वर से प्रार्थना की है कि मेरी गफ़लत या दुर्बलता ी क्षण में मुझसे ऐसा कोई काम न हो जाय, जिससे मेरे देश का गौरव और मैं देश-भाइयों द्वारा भेजे गये विश्वास और श्रद्धा के लिए अपात्र न्दन की गोलमेज़-परिषद् से लौटने के बाद, गांधीजी ने अपनी यात्रा के परिणाम को इन्हीं चन्द चिरस्मरणीय वाक्यों द्वारा व्यक्त किया था। जब .लायत में थे, तब वहाँ के एक अंग्रेज़ राजनीतिज्ञ उनके मित्र होने का थे, और अपनी मित्रता को वाणी और व्यवहार से प्रदर्शित करने को : रहते थे। लेकिन जब गांधीजी हिन्दुस्तान लौटे तो उन मित्र ने रंज़ीदा कि विलायत में जो लोग राजनीति और अधिकार में नेता गिने जाते थे, ता का जो सुन्दर मौका गांधीजी को मिला, उसका उन्होंने सदुपयोग न तो सिर्फ पादरियों, सनकी और निम्न लोगों से ही मिल-जुलकर रह गये। ाना से तो यही सिद्ध होता है कि ये सज्जन शायद गांधीजी की विला- े उद्देश्यों और काम करने के ढङ्ग से भी वाक़िफ न थे। अगर गांधीजी 'राजनैतिक सौदा' करने विलायत गये होते तो यह बात ठीक मानी जाती; ग ध्येय तो उस वक्त ब्रिटिशों को हिन्दुस्तान की सही हालत समझाना ी-साथ ब्रिटिश जनता की सहानुभूति पाना तथा हिन्दुस्तान के प्रति उनके दक़ियानूसी विचारों को पलटना भी था; क्योंकि इससे वे लोग हिन्दुस्तान ये गये अत्याचारों का निवारण करके भारत और इंग्लैण्ड के सम्बन्ध के एक नया प्रकरण जोड़ने का प्रयत्न करते। गांधीजी को अहिंसा के पुजारी पूर्ण अहिंसात्मक ढङ्ग से काम करना था, और वे गये भी थे हिन्दुस्तान

के अहिंसात्मक संग्राम के प्रतिनिधि बनकर ही। यदि हिन्दुस्तान और इंग्लैण्ड का सौ साल का पुराना झगड़ा बिना मार-काट और हिंसा के निबट जाता तो यह अहिंसा की जीत का एक खूबसूरत उदाहरण होता और उसी बीज में से किसी दिन विश्व-शान्ति के उत्पन्न होने की आशा रखी जा सकती थी।

अर्थात् उन्हें उस वक्त अंग्रेजों के सामने हिन्दुस्तान की हालत, यहाँ के अहिंसात्मक संग्राम, उसके पीछे छुपे इतिहास को रखकर बातचीत करनी थी। उन्हें वहाँ की जनता को यह भी बताना था कि हिन्दुस्तान ब्रिटेन के द्वारा किस तरह चूसा जा रहा है, और इस शोषण में सभी अंग्रेज़ खुले और छुपे तौर पर किस तरह लगे हैं। जिसका नतीजा हिन्दुस्तान भुखमरी, रोग और नीचता के रूप में भोग रहा है। इसीलिए उन्होंने लंकाशायर के मज़दूरों से कहा था कि 'हिन्दुस्तान की गरीब औरतों और जुलाहों के मुँह से, जो किसी तरह सूत कातकर अपना गुज़ारा करते हैं, तुम लोग रोटी का टुकड़ा भी छीन लेना चाहते हो? मैं तुमसे उन दीन, हीन, असहायों की तरफ़ से यह पूछता हूँ।' उस वक्त सिर्फ लंकाशायर ही नहीं, बल्कि तमाम विदेशी कपड़े का बहिष्कार ( Boycott ) भारत क्यों करता है, यह बात उन मज़दूरों की समझ में अच्छी तरह आ गई थी। उस वक्त औरतों ने अपनी गोद के बच्चों को गांधीजी के सामने रखकर उनसे आशीर्वाद लिये। उन्होंने वहाँ के ईस्ट एण्ड ( पूर्वी हिस्से ) के लोगों और पादरियों के सामने, हिन्दुस्तान के अहिंसात्मक आन्दोलन में जो आत्मसंतोष और रचनात्मक कार्यों का भाव है, उसका विशद वर्णन किया। गांधीजी ने उन्हें यह भी बताया कि ब्रिटिश सरकार शराब और अफ़ीम के दुष्परिणामों की ओर खयाल न करके उन्हें टिकाये रखने के लिए क्या-क्या तरकीबें चलती है, और दूसरी ओर हिन्दुस्तान के औरत, मर्द और बच्चे इसके विरुद्ध कैसे आन्दोलनों में संलग्न हैं। भारत के गरीबों को मसाले के नाम पर सिर्फ नमक मिलता है, जिससे नमक-कर के कारण उन लोगों पर कितना बोझ बढ़ जाता है, यह भी उन्होंने कहा। अस्पृश्यता के पाप की जड़ उखाड़ने के लिए वर्तमान भारत क्या-क्या प्रयत्न कर रहा है, यहाँ की कांग्रेस ने इस कार्य को खास महत्व दिया है, और सवर्ण हिन्दू-समाज अपने पुराने पापों को धो डालने के लिए हरिजनों की कैसी सेवा कर रहा है, इसका भी वर्णन उन्होंने किया। वे जान-बूझकर लन्दन में, गरीबों की बस्ती में ठहरे, उन लोगों के जीवन में मिल-जुल गये और इस तरह लोगों को बता

न्दन के गरीबों और हिन्दुस्तान के कंगालों के बीच कितनी आत्मीयता है। लन्दन के इन गरीब मजदूरों ने गांधीजी की रहन-सहन, सादगी, ूझकर अपनाई गई गरीबी, उनकी जीवनगत विशुद्धि और आस्तिक भावना को अपनी आँखों से देखा, और समझे कि हिन्दुस्तान के अहिंसा-ोलन की बुनियाद और आधार क्या है। उन्हें इस बात का भी अनुभव ा रहा कि वह आन्दोलन किसीसे शत्रुता करना नहीं सिखाता, उसका 'विश्व-प्रेम' है।

ारायण से अपना मानसिक और रचनात्मक सम्बन्ध निरन्तर जारी रखने धीजी लन्दन में भी नियमित रूप से चर्खा कातते थे, उनका यह व्रत टता न था। अगर सारा दिन भी काम-काज में बीत गया हो, साँस लेने ात न मिली हो, ऐसी हालत में कभी-कभी किंग्सली हाल तक पहुँचने में बीत जाती थी। एक बार तो वे रात को ढाई बजे घर आये; झट आधे घण्टे के लिए चर्खा कातने बैठे; कुछ देर सोकर फिर चार बजे के लिए उठ बैठे। और इस तरह पुनः दूसरे दिन के काम-काज का चक्र चला। ली हाल में, गांधीजी कई बार हम लोगों को भोजनालय में मदद करने के थे। वहाँ आलू के छिलके निकालने, तरकारी काटने, बर्तन मांजने वगैरह हमारे साथ-साथ किंग्सली हाल के भाई-बहनों को भी बहुत आनन्द आता जो 'मूक-प्रार्थना' होती, उसमें हम लोग भी चुपचाप जा बैठते। शनिवार ो हाल में मनोरंजक कार्यक्रम रखा जाता, जिसमें स्त्री-पुरुष मिलकर गाते थे, गांधीजी भी कभी-कभी देखने के लिए आ बैठते थे।

ी एक अवसर पर किसीने पूछा—'गांधीजी, हमारे इस लोक-नृत्य में ल नहीं होंगे?' गांधीजी ने हँसते-हँसते कहा—'क्यों नहीं?' फिर हाथ ताकर बोले—'यह लाठी मेरी साथिन बनेगी!' उनकी यह चतुराई और कर सब-के-सब हँस पड़े। दूसरे एक अवसर पर हमारी मण्डली की एक बहन क साथ इस नृत्य के प्रति घृणा प्रदर्शित करने लगीं। तब गांधीजी ने उन्हें ना देते हुए कहा—'तुम्हें यह समझना चाहिए कि इन लोगों के लिए एक श्रेष्ठ मनोरञ्जन है; हमें जिन लोगों में शामिल होना है, उनके रहन जन में भी हमें मन से साथ देना चाहिए, और उसकी अच्छाई को सम-

करने की आदत डालनी चाहिए। तुम्हें यह भी न भूलना चाहिए कि लोक-हृत्य, विलायत का एक पुराना रिवाज़ है, और इंग्लैंड के राष्ट्रीय जीवन का अब एक अविभाज्य अङ्ग बन गया है।

शहर के इस हिस्से में रहनेवाले मज़दूरों के घर भी गांधीजी कई बार गये थे। वहाँ की छः-छः पेनी में भोजन देनेवाली ग़रीबों को सादे 'होटलों' तथा मिल के उपहार-गृहों, मनोरञ्जन के स्थानों और इसी तरह के सार्वजनिक, विशेष कर मज़दूरों की बस्ती में जाने के लिए वे हम लोगों से भी आग्रह करते थे। उन्होंने हमें रोज़, कम-से-कम सोलह मील चलने की सलाह दी थी, लेकिन इतना वक्त हम कहाँ से पाते? उन्होंने हमें यह भी कहा था कि हम विलायत के पुलिस-मैनों से पहिचान करें, वहाँ की विभिन्न संस्थाओं की जानकारी हासिल करें, और वहाँ के संग्रहालयों ( अजायबघरों ), लायब्रेरियों, कला-संग्रहालयों को देख आयें, इसके साथ-ही-साथ वहाँ के जनसाधारण के स्वभाव—उसकी नियमित क्रियाशीलता तथा सामुदायिक अनुशासन और उनके आन्तरिक जीवन का सूक्ष्म अवलोकन करें। गांधीजी खुद लगातार परिश्रम करते थे। बहुत ही कम नींद में काम चला लेते और फल, कच्ची तरकारी, खजूर और कुछ तोले बादाम से आहार की पूर्ति कर लेते थे। ऐसी स्थिति में भी उनके लिए जो फल वग़ैरह लाये जाते, उनके बारे में बारीकी से पूछताछ करते थे। एक बार मैंने योंही, बग़ैर खास खयाल किये, 'छः पेंस में एक छोटी-सी शहद की शीशी खरीद ली; उसके लिए' मुझे जो कुछ उनसे सुनना पड़ा, उसे मैं ज़िन्दगी-भर नहीं भूल सकता। उस भूल के लिए उन्होंने आधे घण्टे तक उपदेश दिया। उन्होंने उस वक्त का भी वर्णन किया, जब वे विद्यार्थी बनकर लन्दन में रहते थे; बोले—'उस वक्त मैं एक-एक पैसा बचाने की कोशिश करता था। शाम को रोटी, कोको और एक सेब से ही काम चला लेता था। एक दिन, रोज़ की तरह सेब-वाले से एक सेब लेकर बाक़ी के दो पेंस लेना भूल गया, और वे दो पेंस मैंने यूँ ही खोये! लन्दन में, मेरी पैसे की बाबत ग़ैरखयाली का यह एक ही उदाहरण है, लेकिन यह मुझे अभी तक याद है, और जब-जब याद आता है तब-तब खेद और पछतावा होता है। मैंने अपने बचाव के तौर पर कहा—'मैं तो अनजान था, मुझे उसकी क़ीमत कैसे मालूम होती?' इस तर्क के लिए मुझे और ज़्यादा उलाहना सुनना पड़ा—'तुम्हें यह सोच लेना चाहिए था; चार जगह तलाश करके ख़रीदना चाहिए था।

। जानना चाहिए था कि यह तुम एक ग़रीबों के प्रतिनिधि के लिए ख़रीद
ीबों का प्रतिनिधि ग़रीबों के पैसे का ट्रस्टी होता है; अगर ट्रस्टी में ही
परवाहियां होंगी तो वह गुनहगार माना जायगा।' यह कहकर उन्होंने मुझसे
ो वह व्यथा भी कही, जो रात-दिन उनके दिल में घर किये रहती
ने उड़ीसा में जो कङ्काल देखे थे, उनकी हालत पर वे बोले—'उस दशा
न-रात मेरी नजरों में समाया ही रहता है ; मेरी बड़ी श्रद्धा मुझे रोकती
र ईश्वर की योजना ही कल्याणकारी साबित होगी।' यह कहते-कहते
भारी हो गया और आंखों से आंसू टपकने लगे। उस वक्त सर पुरुषो-
त्तदास वहीं थे। गांधीजी की यह दशा देखकर वे आश्चर्य से अवाक्
र मैं एक ऐसा पाठ सीख गया जो मुझे ज़िन्दगी भर काम देगा।
त नहीं कि लन्दन के ईस्ट एंड के ग़रीब लोग गांधीजी की इन सब बातों
समझते हों। वे यह बात अच्छी तरह समझ गये थे कि गांधीजी भी
एक व्यक्ति हैं। और वे जो आन्दोलन ग़रीबों के उद्धार के लिए चला
भारत के साथ-साथ उनका अपना भी है। गांधीजी ने वहां के पादरियों
बात समझाई कि हिन्दुस्तान के अहिंसात्मक आन्दोलन में ईसामसीह
ा ही व्यावहारिक उपयोग हो रहा है ; धार्मिक प्रतिनिधि के तौर पर
ह फ़र्ज है कि वे शाही हुक्म के अधीन न हों ; यही नहीं, जब शासक
भूलकर अपनी सत्ता का दुरुपयोग करे, तब उसे रोक-टोककर ठीक
ना चाहिए। केवल सत्य और न्याय के पक्ष में रहकर अधिकार के लिए
ादरियों का एक फ़र्ज़ है; हिन्दुस्तान के आन्दोलन का आधार भी यही
उन्हें हिन्दुस्तान के अधिकारों के पक्ष में निडर होकर खड़े रहना चाहिए —
ीजी ने उन्हें समझाया। गांधीजी सम्राट् की सत्ता और ठाट-बाट से
यह भी उन्होंने दिखा दिया था। जब वे खास निमन्त्रण से सम्राट् के
हल के जलसे में सम्मिलित होने के लिए गये, तब भी उन्होंने अपनी
ली ; यहां तक कि गले में रोज़ पहने जानेवाले दुपट्टे की जगह धुला
डाला, उसे पलटकर ओढ़ लिया। सम्राट् के साथ की बातचीत में भी
स्पष्टता से काम लिया। सम्राट् ने उनसे कहा—'मैं जब दक्षिण अफ्रिका
प मुझे मिले थे। उस वक्त, और बाद सन् १९१८ तक तो आप अच्छे

आदमी थे, लेकिन बाद में बहुत कुछ गड़बड़ी हो गई है।' गांधीजी ने गंभीर मौन धारण कर इन शब्दों को सुना; लेकिन जब फिर बादशाह ने पूछा कि 'आपने मेरे बेटे का बहिष्कार क्यों किया?' तब गांधीजी ने जवाब दिया—'आपके बेटे का नहीं, बल्कि ब्रिटिश ताज की सरकार द्वारा नियुक्त प्रतिनिधि का बहिष्कार किया गया है।' तब सम्राट् आगे बढ़कर बोल उठे—'किसी भी देश में राजद्रोह माफ़ नहीं किया जा सकता; सरकार को अपना शासन-यंत्र चलाने के लिए उसे दबा देना ही चाहिए।'— ये शब्द सम्राट् ने कहे इसलिए भी सहन करके चुपचाप नहीं रहा जा सकता था। गांधीजी ने अपने स्वाभाविक शिष्टाचार के साथ दृढ़ता से कहा—'इस विषय में मैं वाद-विवाद करूँ, इसकी तो आप आशा भी नहीं करते!'

ऐसी ही साफ़-साफ़ बातें उन्होंने रोम में मुसोलिनी से भी कही थीं। मुसोलिनी ने गांधीजी को खुश करने के लिए पूछा—'क्या तुम यह नहीं चाहते कि स्वतन्त्र हिन्दुस्तान हमारी इटली से भी सम्बन्ध स्थापित करे?' गांधीजी इस बात का आशय समझ गये; वे उस बात से लुभा जाते, ऐसा तो था ही नहीं; बोले—'मेरी कल्पना का स्वतन्त्र हिन्दुस्तान, सिर्फ़ इटली नहीं बल्कि सारी दुनिया से मित्रता रखकर शान्ति से रहना चाहेगा।' तब उस फासिस्ट डिक्टेटर ने पुनः व्यंग्य से पूछा—'क्या तुम सचमुच यह मानते हो कि अहिंसा से हिन्दुस्तान को आज़ादी मिल जायगी? मैंने जो यह फासिस्ट ढङ्ग से सैनिक-राज्य का निर्माण किया है, इसके विषय में आपका क्या खयाल है?' गांधीजी ने सत्यवक्ता की तरह स्पष्ट शब्दों में कह दिया—'मुझे तो लगता है, यह आपका खयाली महल ही होकर रहेगा।'

रोम के सीन्यौर गायडा ने अपने "ज्यौर्नेल-डी-इटालिया" नामक पत्र में गांधीजी की जो 'मुलाक़ात' प्रकाशित की थी, उसका उल्लेख 'गांधीजी की यूरोप-यात्रा' में किया गया है। यह 'मुलाक़ात' शुरू से आखिर तक बनावटी थी। जब गांधीजी विल्नव में महर्षि रोमां रोलां के यहाँ ठहरे, तब महर्षि ने गांधीजी को वहाँ के छल-कपट से सावधान करते हुए कहा—'आप किसी भी नये आदमी को सामने हाज़िर रखे बिना किसी भी इटलीवाले से न मिलें।' स्वदेश पहुँचने के पहले ही गांधीजी ने 'सविनय-अवज्ञा-आन्दोलन' की योजना तैयार कर ली है, यह बात भी सही न थी। वे तो यहाँ तक कोशिश करना चाहते थे कि अगर 'गोलमेज़-परिषद्' के अवशेषों में से कुछ अंश बचाये जा सकें तो बचा लें; वे इस बारे में एकदम निराश भी न हुए

ते रवाना होने के पहले उन्होंने सर सैम्युअल होर को इस आशय का लिखा था, और हिन्दुस्तान पहुँचने पर उनके जवाब का इन्तज़ार भी सके बाद वैसा उत्तर भी आया जिसमें आशा के लिए काफ़ी स्थान था ; श के सत्ताधीश ज़रा भी खतरा मोल लेने के लिए तैयार न थे। यहाँ ाजी के जहाज़ 'पिल्स्ना' के हिन्दुस्तान के किनारे के पहुँचने के पहले ही रों ने पं० जवाहरलाल, बादशाह खाँ और मरहूम जनाब शेरवानी को के समझौते की सब आशाओं पर पानी फेर दिया। गाँधीजी के आने के भीतर-भीतर तो कॉंग्रेस के अधिकांश नेता जेल के सीखचों में बन्द और पुरज़ोर से पुनः 'आर्डिनेंस-राज' चलने लगा।

भी प्रति सभ्यता और शिष्टाचार-पूर्वक व्यवहार रखने के लिए गाँधीजी रहते थे, उसका एक उदाहरण मैं यहाँ देता हूँ। बम्बई पहुँच जाने के ार्यकारिणी समिति की बैठक जारी थी, तब उन्होंने मुझे 'ब्रिटिश' दो जेब-घड़ियाँ लेने के लिए बाज़ार भेजा ? गुप्त पुलिस के जो दो शा गाँधीजी के साथ (विलायत में) घूमते रहते थे और जो सर सैम्युअल हुक्म से ब्रिंडिसी तक उनके साथ आये थे, उन दोनों को, गाँधीजी ने क घड़ियाँ देने का वचन दिया था। मैं बाज़ार में घूम-घूमकर ढूँढ़ता टेश घड़ियाँ न दिखाई दीं। इसलिए बहुत-सी 'स्विस मेड' घड़ियाँ गाँधीजी ; लिए ले आया। उस वक्त गांधीजी के सम्मुख ब्रिटिश माल के बहिष्कार 'व आया था, लेकिन कार्य-समिति ने उसे अभी तक पास न किया था। कहा - 'ये दो घड़ियाँ तो 'ब्रिटिश-मेड' ही होनी चाहिएँ ताकि उनको ' के बहिष्कार की यकायक शंका न हो जाय, क्योंकि अभी तक कार्य-ब्रिटिश माल के बहिष्कार का प्रस्ताव पास नहीं किया है। इसलिए मैंने हर को सभी घड़ी की दूकानें देख डालीं तब कहीं 'ब्रिटिश' बनावट की दो ः घड़ियाँ लाकर उनके हाथों में रखीं। सचमुच सारे बम्बई शहर में उस ' बनावट की वे दो ही घड़ियाँ थीं।

क प्रयत्नों में भी गाँधीजी ने कुछ करना बाकी न रखा ; एक आदमी से किया जा सकता है, वह उन्होंने किया। सर ज्याफ्रे कार्बेट भारतीय ल के सेक्रेटरी के तौर पर विलायत गये थे। जब उन्होंने संघ-शासन-

'विधान-समिति की पहली बैठक में गांधीजी का भाषण सुनने के बाद उन्हें एक व्यक्तिगत खत लिखा, जिसमें उन्होंने लिखा था—'कल जब मैं आपके मुँह से निकलती ज्ञानवाणी सुन रहा था, तब मुझे इस बात का गर्व भी हो रहा था कि आप उस प्रतिनिधि-मंडल के सदस्य हैं, जिसका मैं मन्त्री हूँ; यह मेरा सौभाग्य है।'

उन दिनों गांधीजी बिना किसी योजना अथवा टिप्पणी के बहुधा पहले विचार किये बिना ही ऐन वक्त पर गोलमेज़-परिषद् में भाषण देते थे। इसके बारे में "न्यूयार्क टाइम्स" के संवाददाता ने लिखा था कि 'यह तो गांधीजी ने भाषण देने का एक नया तरीका निकाला है; परिषद् के समाप्त होने के पहले ही सारी दुनिया इससे वाक़िफ़ भी हो जायगी।'

लेकिन उस परिषद् के वक्त विरोधियों ने उनके विरुद्ध काफ़ी जाल फैला दिया था; टोरी-पार्टी हिन्दुस्तान से अपने शिकंज़े हटाने के लिए ज़रा भी राज़ी न थी, और यही सोचकर इस पार्टी ने मेकडानल्ड की संयुक्त सरकार में 'भारत-विभाग' अपने हाथों में कर लिया था। 'भारत-रत्न' को छोड़ने की उनकी ज़रा भी मर्ज़ी न थी।

उन्होंने गांधीजी को भटकाने के लिए कई तरह की तरक़ीबें आज़माईं; दूसरे किसी व्यक्ति के लिए उस जंजाल में से निकलना मुश्किल था। 'अल्पमत-निर्णय' हो जाने के बाद डा० अंबेडकर ने हरिजनों के लिए अलग मताधिकार की मांग परिषद् में पेश की। उस वक्त टोरी-पार्टी के सूत्रधार खुश होकर एक दूसरे के कान में कहने लगे—'अब गांधी के दिन आ लगे!' उन लोगों ने यह आशा भी रखी थी कि हरिजन अपने योग्य और चुने व्यक्ति के परिषद् में भेजने की मांग कर रहे हैं, और हरिजन के 'हितकारी' ( गांधीजी ) इस बात का विरोध कर रहे हैं—यह तमाशा दुनिया को देखने को मिलेगा। इस बारे में पहले से काफी तैयारी रखी गई थी, और अमेरिका से भी इस बारे में पूछताछ के तार आने ज़ारी हो गये थे।

लेकिन इस बेवक्त खुशी की जगह दूसरे दिन परिषद् में घबराहट फैल गई; गांधीजी ने अल्पमत के उस 'निर्णय' या 'करार' को निर्दयतापूर्वक चीरकर अलग कर दिया, और बता दिया कि यह 'निर्णय' कांग्रेस के विरुद्ध एक भीषण षड्यंत्र है। इस षड्यंत्र में शामिल होने के लिए गांधीजी ने ब्रिटिश सरकार पर जो कलंक का दोषारोपण किया था, वह अभी तक नहीं धुल पाया।

उन दिनों जनरल स्मट्स फरडे-शताब्दी-उत्सव मनाने के लिए इंग्लैंड आये हुए

गांधीजी से कहा था कि—'अगर मेरी मदद से आपकी ताकत बढ़ती हो
तान और इंग्लैंड में कोई स्थायी समझौता होता हो, तो मैं यहां और
ठहर जाऊँगा।' उन्होंने अपने सब प्रयत्न कर देखे ; सेंडिंगहम में जाकर
मिले। लेकिन वहां से निराश होकर उन्हें वापस लौटना पड़ा। वहां
र प्रतिष्ठित माने जानेवाले व्यक्तियों ने समाधान के विरुद्ध बड़ी दीवार
ो थी। इंग्लैंड से जाने के पहले जनरल स्मट्स गांधीजी से मिलने के
:८ नं० नाइट्स ब्रिज के आफिस में आये। गांधीजी कहीं बाहर गये
ो ने खास जनरल स्मट्स का सत्कार करके उन्हें बैठाने के लिए ही
।। यह सुनकर उन्होंने कहा—'ये लोग गांधीजी को पहचानते क्यों
न्हें अच्छी तरह पहचानता हूँ; क्योंकि मुझे उनके साथ बीस सालों का
मैंने लोगों से कह दिया कि अंत में तुम्हें गांधीजी के साथ ही समझौता
वे अकेले ही किसी विषय पर, हिन्दुस्तान की ओर से, दृढ़तापूर्वक
ते हैं।'
त तो यह है कि उस वक्त ब्रिटिश सरकार किसी भी हालत में सत्ता
चाहती थी। प्रो० लीस-स्मिथ पहले की ब्रिटिश सरकार के पोस्ट-मास्टर-
ोहदे पर थे। उन्होंने परिषद् समाप्त होते वक्त गांधीजी से साफ़ शब्दों में
कि—'इस वक्त तुम्हें इससे ज्यादा कुछ नहीं मिल सकता···इस वक्त,
। दृष्टि में तुम्हारी शक्ति का मूल्य इतना ही है।'···मरहूम मि० डेविड
ने तो इससे भी स्पष्ट बात गांधीजी से कही कि—'यदि तुम्हें इससे
ए तो सविनय-अवज्ञा-आन्दोलन और असहयोग द्वारा अपनी मांग को
होगा।' उन्होंने उस आन्दोलन में पूरी सहानुभूति और मदद का
ा।

ज्यादा गांधीजी क्या कर सकते थे? कोई भी क्या कर सकता था? और
परिणाम में क्या अन्तर डाल सकता था? यह सच है कि गोलमेज़-
न्होंने जो मेहनत की, उससे तत्काल ध्येय की सिद्धि न हुई; लेकिन उनके
परिषद् के बाहर कार्य का जो बीज बोया गया था, वह आज भी फल
श्रीमती म्युरीएल लेस्टर की इस किताब में, गांधीजी की विलायत में की
और उसके गहरे प्रभाव का चित्रण है।' 'गांधीजी' की यूरोप-यात्रा' के

उद्देश्यों के राजनीतिक पहलू को जानने के लिए तो गांधीजी के गोलमेज़-परिषद् में दिये गये भाषणों का और महादेव देसाई द्वारा विलायत से लिखे गये पत्रों का मनन ज़रूरी है। संग्रह अंग्रेजी में 'नवजीवन प्रकाशन-मंदिर" की ओर से "दि नेशन्स वायस ( The Nations Voice ) इस नाम से प्रकाशित किया गया है। गांधीजी की यूरोप-यात्रा उस पुस्तक की पूर्ति करती है। उसे इस पुस्तक के साथ पढ़ा जाना चाहिए।

बम्बई : २१-८-४५ प्यारेलाल

( अंग्रेज़ी से अनूदित )

# गांधीजी की यूरोप-यात्रा

## ( १ )

### किंग्सली हॉल का निमंत्रण

१९३१ में जब गांधीजी विलायत आये थे, तब हमारे किंग्सली हाल में
थे। यह किंग्सली हाल लन्दन के पूर्वी भाग के बड़े भारी औद्योगिक
बीचों-बीच सेवा का एक केन्द्र है, या यूँ कहो कि आश्रम है। अक्सर
आसपास के रहने वाले लोग ही इसे चलाते हैं और इसी के द्वारा वे अपनी
सामाजिक कल्याण और आत्म-विकास को निजी प्रयत्नों से बढ़ाते चलते
इसमें दस स्वयं-सेवक पूरे दिन काम करनेवाले हैं। इस कार्य के
उन्हें भोजन, साप्ताहिक सात शिलिंग और रहने के लिये पहले मजले
हुए कमरों में से एक कमरा दिया जाता है। ये लोग धर्म, जाति,
द के भेद-भावों को भूल कर सम्मिलित भोजन, व्यवस्था, लिखना-पढ़ना,
ई और प्रार्थना आदि करते हैं। किंग्सली हाल का मुख्य ध्येय प्रभु ईसा
ताये हुए ईश्वर-सान्निध्य के अनुभव का अनुशीलन ही है। गांधीजी के
और किंग्सली हाल के आदर्श और आकांक्षाओं में बहुत ही साम्य है।
गांधीजी के आश्रम का अनुभव था ही; अतः मुझे शुरू से पूर्ण विश्वास
उन्हें लन्दन की किसी और जगह ठहरने की अपेक्षा इसी वो मुहल्ले में
अधिक उचित प्रतीत होगा। इसी कारण जब मुझे मालूम हुआ कि
परिषद में आ रहे हैं तो मैंने उन्हें किंग्सली हाल में ठहरने का निमंत्रण
उन्होंने जवाब में लिखा—'इसमें कोई शक नहीं कि अन्य जगहों
किंग्सली हाल में रहना मुझे अधिक अच्छा लगेगा। परन्तु स्वागत-मण्डली
का और कहीं प्रबंध कर रही होगी। उनके निर्णय का उल्लंघन मैं न

1352

कर सकता। इसीलिए मेरी सलाह है कि तुम उनसे मिलो और उन्हें मेरा यह पत्र भी दिखाओ। मैं उन्हीं के हाथों में हूँ।'

पत्र मिलते ही मैंने एक भी क्षण नहीं गँवाया। मैं सीधी मि० हेनरी पोलक के कार्यालय में गई और अपने निमंत्रण की बात उनसे कही।

मि० पोलक—'यह तो ठीक है, परन्तु यह संभव नहीं। वेस्ट मिन्स्टर और सेंट जेम्स के महल से इतनी दूर रहने में उन्हें कितनी अड़चन होगी? इसका तो ज़रा ख्याल करो। इसमें तो कोई सन्देह है ही नहीं कि उन्हें यहीं रहने में हार्दिक आनन्द मिलेगा और सच कहा जाय तो वही जगह उनके रहने लायक भी है, पर इन सब बातों का विचार यहाँ किया नहीं जा सकता।'

संयोग से मि० एण्ड्रूज भी मि० पोलक के कार्यालय में ही थे। उनके पास भी उसी दिन इसी आशय का गांधीजी का पत्र आया था। अतः वे भी बोले—'उन्हें अन्य जगहों की अपेक्षा बो के मुहल्ले में ही अधिक हार्दिक आनन्द होगा, यह मैं अच्छी तरह जानता हूँ; पर काम-काज के कारण इतनी दूर रहना कैसे संभव हो सकता है, यह मैं समझ नहीं पा रहा हूँ।

दोनों ने मुझे कुरसी पर बैठने के लिए कहा, पर मैं बैठी नहीं। मुझे मालूम था कि मुझे बहादुर की तरह खड़े रहकर ही लड़ाई चालू रखनी होगी। सिर्फ परिषद् की ही सफलता का विचार करनेवाले तटस्थ आदमी की तरह मैंने कहा,—'मि० पोलक, आप जो कह रहे हैं उसे मैं भी स्वीकार करती हूँ। वे हमारे ही यहाँ आकर रहें, यह मेरी इच्छा है। हमारे बो के लोगों को गांधीजी के सहवास से फ़ायदा होगा और उनका आतिथ्य करने में उन्हें अत्यन्त आनन्द मिलेगा। परन्तु इससे भी आगे मुझे तो पूर्ण विश्वास है कि गांधी जी लन्दन के पूर्व भाग में ही रहेंगे तथा यह उनके और उनके कार्य के लिए बड़ी ही उत्तम वस्तु होगी। गरीबी के बारे में उनके क्या विचार हैं, यह तो सभी जानते हैं। उन्हें मजबूरन लन्दन आना पड़ रहा है, इसीलिए वे गरीबी के विचारों को छोड़े दे रहे हैं, ऐसा हमें स्वप्न में भी ख्याल न करना चाहिए। यहाँ, हम ऐसे कुछ थोड़े ही लोग, बहुत ही कम समय, उनकी तरह दैनिक-जीवन व्यतीत करने की कोशिश करते हैं। अब वे पश्चिम में

आ रहे हैं; ऐसे समय हमें उनके रहन-सहन में परिवर्तन करने का
क्या है? अब हम लोगों को यह आशा है कि यह गोलमेज-परिषद्
तेहास में नये युग का आरंभ करेगी। तब उसका प्रतिनिधि परदेशों के
र उन देशों के प्रमुख व्यक्तियों की खातिर अपने जीवन को नये मार्ग
यह भी तो उचित नहीं। हम देखते आये हैं, दिन प्रतिदिन
हैं, वरसों से निःशस्त्रीकरण तथा अन्य अनेक विषयों की परिषदों के
होती हैं और बिना किसी सिद्धि के सभाएँ यूँ ही समाप्त हो जाती हैं।
कारण परिषद् में होनेवाली कृत्रिमता का वातावरण नहीं? जिस परिषद्
'डॉर्चेस्टर' या 'सेवॉय' जैसे होटल के कृत्रिम वातावरण में ही डूबे हुए
र हो भी क्या सकता है? अभी ऐसी बातों में नया रिवाज़ डालने का
गया है? कुछ भी हो, भारत के गरीब से गरीब लोगों का प्रतिनिधि
रीब से भी गरीब लोगों के बीच में रहेगा; इससे बेहतर बात और क्या
?"

कहने और व्यंग-वाक्य सुनकर मि॰ पोलक ज़रा हँसे, कहा—'आपकी
ह आने सच मानता हूँ। परन्तु यहाँ हमें व्यावहारिक बनना चाहिए।
तबीयत का भी हमें ख्याल रखना चाहिए।'

हें विश्वास दिलाते हुए कहा,—'हाँ, इसीलिए तो मैं यह बात कह रही
ा के पश्चिम भाग की हवा बासी और बहुत ही गन्दी होती है, और
का धुआँ भी बेहद भरा हुआ होता है। ऊँचे-ऊँचे मकान वायु को
ी में आने से रोक लेते हैं। वो की हवा अधिक अच्छी और स्फूर्ति-
हमारे यहाँ नदी से हवा के झोंके आते हैं। स्वास्थ्य-निष्णातों ने अनेक
न्दन की हवा जाँची है और कहा है कि पश्चिमीय लन्दन की अपेक्षा
बेहतर है। मि॰ पोलक, आपको शायद यह मालूम नहीं है क्यों?'

ीं था।' उन्होंने हँसते हुए स्वीकार किया। 'पर यह सच है। हम लोग
न (ज़मीन के अन्दर चलने वाली गाड़ी) से निकल कर वो के साफ़
स्ते पर आते हैं, तब इसका स्पष्ट आभास हो जाता है। हमारी मर्मी

छोटी-छोटी गलियों पर पेड़ लगे हुए हैं। हमारे यहाँ ऊपर खुली छत है, जहाँ गांधी जी सो सकेंगे और जितनी धूप पड़ती है, उसका सेवन भी कर सकेंगे। आप तो उनके साथ अफ्रिका में बहुत समय तक रह चुके हैं। अतः आप तो जानते ही होंगे कि घर के नौकरों और अन्य व्यवस्थाओं से उन्हें कितनी बेचैनी होती है। हम लोग यह भी तो नहीं चाहते कि सुबह जब वे उठकर अपनी प्रार्थना करें तब आस-पास के लोग घबरायें, आश्चर्य में पड़ें, या दिङ्मूढ़ होकर उन्हें देखते रहें। हमारे यहां तो गांधी जी हों, या न हों, सुबह प्रार्थना होती ही है, और वह हमेशा की तरह होती ही रहेगी। उनके आने से हमें अपना कार्यक्रम अधिक बदलना न पड़ेगा। हमारा सामान्य जीवन तो बाक़ायदा चलता ही रहेगा। उन्हें वहाँ बहुत जँच जायगा। रोज रात को घर जाते समय मोटर में ४० मिनट बैठने की जगह १० मिनट बैठने के ज़रा से लाभ के हेतु, हम अपने मन में इतनी बड़ी असंगति क्यों होने दें? गांधी जी लन्दन के अन्य किसी भाग की अपेक्षा बो मुहल्ले में अधिक आराम से रहेंगे। और उनका स्वास्थ्य भी वहाँ अच्छा रहेगा। इस विषय में इस समय मुझे पूरा पूरा विश्वास है।'

मि० पोलक,—'आपको वकालत बहुत अच्छी आती है। तो भी मिस लिस्टर, मुझे अब भी आपको स्पष्ट कहना ही होगा कि यह असंभव है।'

परन्तु मेरे मन में तो यह पूर्ण विश्वास था कि मैं जीत गई हूँ।

इसके बाद के कुछ सप्ताहों में गांधी जी के अनेक भारतीय और अंग्रेज मित्र किंग्सली हॉल मुलाकात लेने आ गये।

हम लोग हरेक से पूछते थे—'क्या गांधी जी यहाँ ठहरेंगे?'

सामान्यतः उत्तर मिलता—'मुझे आशा तो है।' परन्तु जो गांधी जी के निकट सम्पर्क में आ चुके थे वे कहते थे—'मुझे तो पूरा विश्वास है वे यहीं ठहरेंगे।'

उन दिनों तीन भिन्न-भिन्न धर्मों के साधु भी हमारे आश्रम की मुलाकात के लिए आए। वे ईसाई, बौद्ध और हिन्दू धर्म के थे। सब गेरुए वस्त्र धारण किये हुए थे। इनके बोलने का शान्त तरीका, इनकी सौम्य गौरवशाली गतिविधि और इनकी सभ्यता देखकर बो के लोगों को बहुत आनन्द हुआ। उन्हें जब भाषण देने

गया तो पहले थोड़ी देर उन्होंने मौन रखा। उस समय ऐसा मालूम
।-गणों के मन में भी ईश्वरीय-शान्ति छा गई है। ईसाई पादरी हमारे सा
। तक रहे। और उन्होंने बो के निवासियों पर अपने व्यक्तित्व का
.ला।

. दिन हेम्पस्टेड के आर्य-भवन से पंडित मालवीयजी के पुत्र सप।
हॉल के निरीक्षण के लिए आये। उन्होंने गांधीजी की सुख-सहूलियत
नक सूचनाएँ दीं। बो के लड़कों ने उनकी मोटर को घेर लिया। आज
होंने भारतीय स्त्री-पुरुषों को इतनी अधिक संख्या में देखा था। बच्चों
ानन्द हुआ। और उन्होंने हो-हल्ला मचा दिया। उनके जाने के बाद
उ कहा—'बहन जी! वे लोग बहुत ही अच्छे थे।'

ने कहा—'हाँ, पर तुम्हें यह ध्यान रखना चाहिए कि भारतीय लोग
ें आवें तो तुम्हें शोर नहीं करना चाहिए। तुम सब ने मोटर को घेर
फुटपाथ पर चढ़ गये और खिड़कियों से झाँकने लगे, इससे वे बच्चे
होंगे?'

नहीं बहन जी! वे घबराये नहीं थे, वे तो हँस रहे थे।'

ने एक बात और कही,—'जो भारतीय यहाँ आते हैं, उनका स्वागत
् उनके रीति-रिवाज जानने के लिए हम यदि लड़कों का एक स्वयं-सेवक
तो कैसा हो?'

'वह क्या?'

देखो, भारत में गांधीजी जहाँ-जहाँ जाते हैं, वहाँ लोग इकट्ठे तो होते
एक दूसरे से हाथ नहीं मिलाते।'

'सच बहन जी?'

'हाँ, उसकी जगह वे लोग ऐसा करते हैं।' मैंने हाथ जोड़कर नमस्कार
की जलवायु के कारण लोगों के हाथ गरम और चिकने हो जाते हैं,
रीका अधिक अच्छा है। लोग गांधीजी के आसपास घिरे रहते हैं,
रहते हैं। तीन सौ चार सौ आदमियों का समूह गांधी जी के दर्शन के

घण्टों तक खड़ा हुआ मैंने देखा है । परन्तु ये लोग खड़े हैं, यह तुम्हें मालूम न हो इसलिए वे बिल्कुल शान्त खडे रहते हैं ।'

'ऊँ-ऊँ-ऊँ !' एक बच्चे ने सन्देहपूर्वक कहा । परन्तु शेष सब आश्चर्य की आँखों से एकाग्र-चित्त, शान्तिपूर्वक सुनते रहे ।

'तुम्हें गांधीजी ( मि० गांधी ) अच्छे लगेंगे ?' मैंने कहा, 'उन्हें बच्चे बहुत प्यारे हैं ।'

'बहनजी ! उनका नाम कैसे बोला जाता है ?'

मैंने उन्हें यथा-शक्ति शुद्ध उच्चारण बताया, और मैं चली गई । मेरा बताया हुआ नाम वे लोग मन में रटते रटते बिखर गये ।

---

# अखबार वालों के करिश्मे

( २ )

लन्दन की फ्लीट स्ट्रीट में ( समाचार-पत्रों के कार्यालयों की गली ) गां
हुँचने पर इस तरह की बातें होने लगीं,—'मि० गांधी की अखबारी
हुत क़ीमत है, इस बारे में शायद सिर्फ सम्राट् ही उनसे अधिक हों।'
समाचार-पत्र अब यह कोशिश कर रहा था कि गांधीजी के बारे में
समाचार देकर खूब पैसे कमाये। गांधीजी के साथ-साथ अब
का नाम भी लिया जाने लगा था और उसे सहायता देने की भी अनेक
लगीं थीं। हृष्ट-पुष्ट और कद्दावर सज्जन अब मुझ से मिलने आने लगे
—'यदि आप मि० गांधी की मुलाकात-सम्बंधी सभी समाचारों के
कम्पनी को दे दें, तो उससे जो लाभ होगा उसमें से आधा हिस्सा आप
जायगा।

इस तरह के अन्य भी अनेक लोग आते और इसी तरह की बातें कहते,
क आप हमारी कम्पनी को दें।'—और मैं तो कहती हूँ कि मेरी ये
न्हें मुफ्त की भेंट ही थीं।

सेनेमा वाले, ग्रामोफोन कम्पनी वाले और फोटोग्राफरों का अखंड
मिलने आता ही रहा। मैं जहां कहीं भी होऊँ, यहां तक कि देश
से अन्दर के भाग में भी रहकर मुझ पर तारों की बौछार होने लगी,
न आने लगे और लोग मुझे खोज-खोज कर मिलने आने लगे।
ने तो कमाल ही कर दिया, वह चाहता था कि मैं उसे परिचय के
लख दूँ, जिसे वह मार्सेल्स के बन्दरगाह पर गांधीजी के उतरते ही द
लख दें। इसके बदले उसने सौ पौण्ड देने को भी कहा और बुरी
कड़ा।

मैंने पूछा—'मैं अपने अतिथि को कैसे बेच सकती हूँ ?'

लेकिन फिर भी सप्ताहों तक वह मेरे पीछे-पीछे फिरा और इस दर्मियान हम दोनों में अनेक बार बात-चीत हुई। आखिरकार उसे मेरे हठी स्वभाव का परिचय मिल गया। बिल्कुल अन्त में उसने कहा—'देखिये, मिस लिस्टर! हमारी इस व्यापारी योजना में मि० गांधी दिलचस्पी लें ऐसा कुछ आप करें तो आप वचन दें या न दें अथवा उसमें कामयाबी मिले या न मिले, हमारी कम्पनी आपके किंग्सली हाल को सौ पौण्ड तो अवश्य देगी ही।'

पर इन अनोखे वचनों में से एक भी सत्य साबित नहीं हुआ। इन मुलाकातों से पहले तो मुझे बहुत खुशी हुई। मन में ऐसे विचार आए कि इस मौके से फायदा उठाकर अंग्रेजों को गांधीजी की फिलासफी समझाई जा सकती है, भारत और गांधीजी के बारे में उनकी कल्पना-शक्ति को अधिक तीव्र किया जा सकता है और आगे के कार्य, जिसमें कि गांधीजी पर चालीस करोड़ लोगों की जवाबदारी और उनके भाग्य-निर्णय का भार है, आदि कार्यों के बारे में भी अंग्रेजों के मन को कुछ अभ्यस्त किया जा सकता है। परन्तु कुछ ही सप्ताहों बाद मैंने ये विचार छोड़ दिये।

सिनेमा के लोग जो सामान ले आए थे उसे देखकर हमारे आश्रम के लोगों का कौतूहल जाग उठा। तीन बार अलग-अलग समय में किंग्सली हाल की फिल्म ली गई। उनके इस कार्य में मदद देना आश्रम-वासियों के दिल में नई उमंग उत्पन्न करनेवाला था। इस विषय का एक किस्सा सुनिये। मैं अपने कमरे के द्वार पर खड़ी हूँ, वहाँ न तो टेलीफोन है, न लाउड-स्पीकर ( ध्वनिवर्धक यंत्र ) तो भी किसी की शान्त और परिचित आवाज सुनाई देती है,—'मिस लिस्टर अभी आपने जो कहा, वह बहुत ही सुन्दर और स्पष्ट सुनाई देता है, आप उसे फिर कहेंगी ; आपको ऐत-राज तो नहीं ?' यह अनुभव एक चमत्कार के समान ही तो है न !

विज्ञापन और प्रचार के लिए जैसे झगड़े हमेशा होते हैं, वैसे इस प्रसंग पर भी हुए। एक बार हमारे आश्रम के दो आदमी जमीन पर बैठे वेदी पर रखे जाने वाले पीतल के लोटे और बरतनों को मांज रहे थे, इसका चित्र उन लोगों ने लिया और उसका गलत वर्णन इस तरह किया,—'इस चित्र में मिस लिस्टर के कुछ सहायक

। के स्वागत की तैयारी कर रहे हैं।' इसे पढ़कर मेरे स्वाभिमान को
चीं; क्योंकि महीनों पहले पीतल के बरतनों को आनेवाले मेहमान के
रखना कोई अच्छी गृह-व्यवस्था नहीं कही जा सकती। इसके अलावा
तिदिन की दिनचर्या को भी अखबार वालों ने अतिथि के लिए जबरदस्त
बताया, मैंने इसका ज़ोरों से प्रतिवाद किया।

T फोटो सिनेमा के परदे पर देखना एक विचित्र-सा अनुभव था, परन्तु
. हुए शब्दों को सुनना तो उससे भी ज्यादा असाधारण था। मेरी
स तरह की होगी इसका मुझे बिल्कुल भी ख्याल न था। जब कोई
हुआ आदमी चिढ़ी हुई आवाज़ से यह कहता,—'ओ हो! अब बस
र को सुनना है' तो स्वाभाविक ही क्रोध आ जाता।

छ करने वाले कौतूहली आदमियों का तो मानो तांता ही लग गया।
बार वाला ऐसी कोशिश करता था कि उसी की तरफ मेरा ध्यान जाय,
ले की ही बात सुनूँ, सिर्फ उसके साथ ही बात करूँ और गांधीजी के
जो कुछ जानती होऊँ, वह उसे ही कहूँ। इतना होते हुए भी उन
; जो कुछ छपता था वह असंभव और अप्रासंगिक होता था। लेख
होते थे; और पत्रकारों व मेरे बीच जो बात-चीत होती थी उसे राई
नाकर छापा जाता था। इतने पर भी मेरे मान्य अतिथि के या भारत के
खी हुई बातों को पढ़ने की मेरी अभिलाषा हमेशा निष्फल ही जाती
धीजी के बारे में जो कुछ लिखा जाता था, उसका अधिक भाग बेकार ही
वह मानसिक भूख के प्रति पौष्टिक खुराक नहीं, अपितु भूसा ही
देश जनता बमुश्किल-तमाम गांधीजी के बारे में हररोज आधा कालम
ती थी और उसमें यथार्थता का तो नाम भी नहीं होता था। हमारे
; एक व्यक्ति ने इस परिस्थिति का आभास एक ही वाक्य में दिया था,—
अखबार वाले गांधीजी के बारे में कुछ-न-कुछ छापते ही हैं, पर सिवा
'धीजी कच्छ पहनते हैं और बकरी का दूध पीते हैं, उन्होंने कोई नई
ताई।'

और इन दोनों बातों को भी ऐसा विकृत रूप दिया जाता था कि लोगों के मन में इससे उल्टे ही विचार पैदा हो जाते थे। इन वर्णनों से सामान्यतः यही ख्याल होता था कि कच्छ पहनने से आदमी अर्ध-नग्न रहता है, जब कि गांधी जी को देखने वाले मनुष्य तो यही कहते थे कि इससे उनकी सभ्यता की ही झलक मिलती है। उनका कच्छ और उनकी बारीक बुनाई की काश्मिरी शाल सर्दी के सामने अच्छे से अच्छे काटे और सिले हुए कोट-पतलून के इतना ही संरक्षण दे सकती थी।

हमारे किंग्सली हॉल में बकरियों की बात तो रोज के विनोद का विषय हो गयी। 'हमने सुना कि महात्मा जी के खास उपयोग के लिए बकरियों का एक झुण्ड किंग्सली हॉल की छत पर बँधा रहेगा, क्योंकि दुही जाती हुई बकरियों को देखना गांधी जी को बहुत ही पसन्द है!' इसी तरह की मनगढ़न्त और बेवकूफी-भरी बातें अखबारों में आने लगीं। अखबार वालों का आशय ऐसी खबरें देकर गांधीजी को अहंकारी, रँगीला और अद्भुत आदमी साबित करना था। पर वास्तव में हमने तो यही देखा कि उन्हें दूध मिले या नींबू, वे हमेशा एक से ही प्रसन्न रहते हैं; और वे जहाँ जाते हैं उसी देश की चीजों का उपयोग करने की आदत बना लेते हैं। किंग्सली हॉल में भी जब उनके सामने फलों से भरी रकाबी रखी जाती तो पूछते—'इनमें कौन से फल विलायत में ही पके हैं?' और फिर बड़े ही उत्साह से उन फलों को उठाकर खाने लगते।

अखबारों ने एक और मनगढ़न्त बात हमें बताई। वह यह कि 'राजपूताना' जहाज़ में गंगा की पवित्र एक टन मिट्टी आ रही है। और वह इसलिये लाई जा रही है कि हिन्दू नेता जब तक लन्दन में रहें, तब तक आस्तिक लोगों को आश्वासन देने के लिए इस मिट्टी से मूर्तियाँ बनाई जा सकें॥

अखबारों में आनेवाली इन परियों की-सी कहानियों से यह तो स्पष्ट हो जाता है कि ब्रिटिश-पत्रकारों में कल्पना-शक्ति का अभाव नहीं है। इसकी सार्थकता के लिए यहाँ एक पैम्फलेट दिया जाता है, जो उन्होंने लन्दन के पूर्वी भाग में उस समय कसरत से बाँटे थे।

## मजदूरों का कट्टर शत्रु !

ी जो एक संत और पवित्र पुरुष होने का ढोंग करता है, उसका भारत
राजे, ज़मींदार और पूंजीपति अपने प्रचंी गुमास्ते का-सा उपयोग करते
ब्रिटिश साम्राज्यवादियों से अपनी मित्रता दृढ़ करने और भारतीय-पूंजी-
लिए अधिक हक प्राप्त करने के लिए यहाँ आ रहे हैं। उनकी सारी
छल-कपट करने में ही कटी है। उन्होंने हमेशा अहिंसक होने का ढोंग
ब्रिटिश-पूंजीपतियों की तमाम हिंसा भरी लड़ाइयों में सक्रिय भाग लिया
यही गांधी, लन्दन के पूर्वी भाग में स्थित किंग्सली हॉल में मित्र और
तरह रहकर ब्रिटिश-मजदूरों की आँखों में धूल झोंकना चाह रहा है।
र मज़दूरों का मित्र होने का ढोंगकर रहा है, पर वास्तव में तो वह
दूर और किसानों का कट्टर शत्रु है।……कमीज न पहनना, शाक
ना और बकरी के दूध पर आश्रित रहना, उनकी नाटकीय कलाबाज़ी है
लबाज़ियों से यहाँ के मज़दूरों को संभलना चाहिए इन चालबाजियों
पूंजीपतियों का स्वार्थ साधना चाहते हैं।

न्स न्यूज़ पेपर' ने उन दिनों गांधीजी का उपनाम 'बचूचक' रखा था।
पढ़कर बच्चों के माँ-बापों को शायद बहुत ही सन्तोष हुआ होगा !

नामक पत्र ने अपने नाम के ठीक विपरीत गांधीजी को 'पाखंडी' की
शोभित किया था, और एक पाठक ने एक जगह की दावत में इसका
चार भी किया।

मती हूँ उन दिनों लोगों ने इन सभी अखबारों को बड़े ही ध्यान से
इसी कारण जब लोगों ने सुना कि गांधीजी लन्दन आ रहे हैं, तो उनमें
गई थी।

ाक में अब अजीब-अजीब पत्र आने लगे,—"...देश प्रेमी के नाते आप
को अपने यहाँ कैसे ठहरा सकती हैं। अगर आप ऐसा करेंगी तो यह
की बात होगी।" "…आपको देश-निकाला देना चाहिए।" "मैं यह

कल्पना नहीं कर सकता कि एक अँग्रेज़ महिला अपने यहाँ एक नग्न भारतीय को ठहराने का विचार ही कैसे कर सकती है ?" एक पत्र की शुरुआत यूं थी,— 'अफ़सोस ! ! गांधी जैसे वृद्ध असुर को आप अपने यहाँ कैसे ठहरा सकती हैं। आप एक अँग्रेज महिला होकर ऐसा विचार रखती हैं ?······काले मनुष्यों को तो अपनी स्थिति का पूरा-पूरा ख्याल होना चाहिए।"

इसमें कोई शक नहीं कि इन दिनों ऐसे पत्रों के साथ-साथ बहुत से अपरिचित लोगों के आनन्द-दायक पत्र भी हमारे पास आये थे। इनमें गांधीजी को ठहरने का निमंत्रण देने की प्रशंसा की गई थी। एक पत्र एक मशहूर अँग्रेज़ लेखक का आया था। इस पत्र के साथ गांधीजी के आतिथ्य के लिए दान-स्वरूप पचास पौण्ड का एक चैक भी नत्थी किया हुआ था, यद्यपि गांधीजी का खर्च तो इतना होने भी न पाया था।

हमें लंकाशायर की कपड़े की मिल के एक मज़दूर का पत्र बहुत अच्छा लगा। उसका मुख्य भाग यहां दे रहे हैं :—

१८—स्ट्रीट, एक्रिंगटन, लंकाशायर
१, जुलाई, १९३१

"मुझे विश्वास है कि आप मुझे इस पत्र लिखने की धृष्टता के लिए क्षमा करेंगी। आप जब इसे ध्यान से पढ़ जायेंगी तब आप समझ सकेंगी कि मैं अपने मानव-बन्धुओं की कुछ सेवा करने का सच्चा और हार्दिक प्रयत्न कर रहा हूँ। अखबारों की खबरों से मैं यह समझता हूँ कि भारतीय-जनता के प्रतिनिधि मि० गांधी संभवतः आपके यहाँ ही उतरेंगे। साथ ही साथ मैं सच्चे हृदय से आशा ही नहीं विश्वास भी करता हूँ कि मि० गांधी लंकाशायर के बड़े से बड़े स्थान ब्लेक बर्न की मुलाकात के लिए अपने कीमती वक्त में से थोड़ा न थोड़ा समय अवश्य निकालेंगे। मैं लंकाशायर के सूत के उद्योग पर आजीविका चलाने वाला एक मज़दूर हूँ। मेरे जैसे और भी अनेक मज़दूर हैं, जिनके निर्वाह का साधन एक मात्र यही है। मि० गांधी यदि लंकाशायर की मुलाकात के लिए आयेंगे तो

। खुशी होगी ; क्योंकि मैं समझता हूँ कि लंकाशायर के मज़दूरों और मज़दूरों की परस्पर लाभ की कुछ बात इस मुलाकात से अवश्य निकलेगी। के सूती कपड़े के 'आर्थिक-बहिष्कार' का लंकाशायर के मजदूर वर्ग के जीवन-स्तर' पर बहुत ही गंभीर असर हो रहा है।......मैं खुद को तीय-कांग्रेस के नेताओं की कार्यवाही के कारण बरबाद हुआ लंकाशायर मज़दूर कहूँ ?...मेरे हृदय में गांधीजी के प्रति बहुत ही प्रशंसा के भाव अन्य लंकाशायर के मज़दूर-भाई भी उनके प्रति इसी तरह के भाव रखते भारतीय मज़दूरों के आर्थिक जीवन-स्तर को ऊँचे से ऊँचा देखने के त ही आतुर हैं। मि० गांधी इस स्तुत्य प्रयत्न में शीघ्र सफल हों, . . . यथाशक्ति उन्हें मदद देने के लिए उत्सुक हैं। मैं समझता हूँ भारतीय की आर्थिक स्थिति को सुधारना और लंकाशायर के सूती कपड़े के . . . र छोड़ना मि० गांधी और उनके भारतीय साथियों के लिए साथ-सा . सकता है, क्योंकि लंकाशायर मिलों का मुल्क है, उसे खेती का . ाया जा सकता। इसलिए लंकाशायर के मज़दूर या तो सूती कपड़ा . . या वे कायम के लिये आर्थिक-दुर्दशा के शिकार हो सकते हैं।

निवेदकः

अ० ब०

नस्च :—आप इस पत्र को यदि मि० गांधी को बतायँगी तो मैं . . हूँगा क्योंकि मैं उनसे एक दिन मिलकर बात-चीत करना चाहता हूँ।

म्न उद्धरण उस समय स्व० महादेव देसाई ने भारत के एक साप्ताहिक ा था, वह यहाँ पत्रकारों के करिश्मों का अच्छा उदाहरण साबित होगाः—

जस समय मार्सेल्स के विद्यार्थियों ने गान्धीजी का स्वागत किया उस . ताना' जहाज पर गान्धीजी की मुलाकात लेने वाला 'डेली मेल' का प्रति ों मौजूद था ; पर उसने जब पत्र को तार भेजे तब गान्धीजी के उ . नबूझकर उल्टा अर्थ किया। बहुत सी बातें तो सफ़ेद झूठ ही थीं। गाड़ी में हम लोग मार्सेल्स से बुलाँ गये, उसमें गान्धीजी ने उसे

फटकारा। उसने लिखा था कि उपर्युक्त स्वागत वागी विद्यार्थियों ने किया था। पर सच बात तो यह थी कि यह केवल मार्सेल्स के विद्यार्थियों द्वारा ही आयोजित था। मार्सेल्स में दिये गये भाषण का एक वाक्य भी उद्धृत किये बिना उसने लिखा था कि गान्धीजी ने ब्रिटिश राज्य के प्रति घृणा का प्रचार किया। इसके समर्थन में जब उसे एक भी शब्द बताने की चुनौती दी गई, तब अपना व्यर्थ बचाव करते हुए वह बोला,—'आपने इस प्रसङ्ग में राजनीति का जिक्र किया, यह देखकर मुझे आस्चर्य हुआ।' गान्धीजी ने कहा,—'आपको यह अच्छी तरह समझ लेना चाहिए कि मैं अपनी अत्यन्त प्रिय वस्तु को भी राजनीति से पृथक नहीं रख सकता। और इसका एक मात्र साधारण कारण यही है कि मेरी राजनीति दूषित नहीं, वह तो अहिंसा और सत्य से ओतप्रोत है। मैंने अनेक बार कहा है कि असत्य से स्वतन्त्रता लेने की अपेक्षा भारत का पायमाल हो जाना अधिक अच्छा है।' उसके अनेक अनुचित कटाक्ष थे, जिनका वह समर्थन नहीं कर सका। उस बिचारे पर दया आती है। गान्धीजी उसे ऐसा आड़े हाथों लेंगे, यह उसे स्वप्न में भी ख्याल नहीं था। गान्धीजी ने कहा,—'मिस्टर, आप सत्य की आड़ में झूठ का पहाड़ खड़ा करते हैं।' मार्सेल्स में जब गान्धीजी को सभास्थल पर ले जाया जा रहा था तब लोगों की भीड़ देखकर हमें बहुत आस्चर्य हुआ, पर 'डेली मेल' के सम्वाददाता ने लिखा,—'अच्छा स्वागत न होने के कारण गान्धीजी निराश हो गये।' इस पर गान्धीजी ने कहा,—'आपने कैसे जाना कि मैं निराश हो गया? और उस ब्रिटिश कर्नल ने जब मुझे 'स्त्री का एक ढांचा' दिया था, तब मुझे बहुत हँसी आई; इस पर भी आपने लिखा कि मैं चिढ़ गया था?' उसके पास कुछ उत्तर ही न था, फिर भी उसने कहा,—'हँसी का मतलब चिढ़ ही तो है।' गान्धीजी ने कहा,—'सुनो। मुझ में विनोद करने और समझने की बुद्धि है, इसीलिए मैं जल्दी नाराज़ नहीं होता। यह अगर मुझ में न होता तो मैं कभी का पागल हो गया होता। मैं यह दावे से कहता हूँ कि तुमने अपने लेख में अत्यन्त झूठी बातें लिखी हैं, और इसीलिए मैं तुम्हारे साथ सम्बन्ध नहीं रखता तो!! पर मैं ऐसा नहीं करता; आप जितनी बार आयेंगे उतनी बार मैं आपसे मिलूँगा।' इस फटकार से

तो ज़रूर ; पर उसके चेहरे पर पश्चात्ताप का एक भी चिह्न नज़र

मालूम होता है इस अखबारी दुनिया में सत्य असम्भव ही होता है।
हार भी झूठी बातों को प्रकाशित न करने की अभिलाषा को लेश मात्र
करते। अतः सत्य बातों में भी वे नमक-मिर्च मिलाने से नहीं चूकते।
अमेरिकन एसोशियेटेड प्रेस के प्रतिनिधि मि० मिल्स बहुत समय से
थे, और वे यह अच्छी तरह जानते थे कि गांधीजी को क्या क्या पसन्द
उनसे गांधीजी के जहाजी-जीवन की बातों में नमक-मिर्च मिलाये बिना
। उन्होंने प्रार्थना के समय का दृश्य, चर्खे का आकर्षण और अन्य अनेक
न किया ; पर तो भी उन्हें ऐसा महसूस हुआ कि शाम को गांधीजी
इस्ता बटानेवाली बिल्ली बिना किसी जादू के नहीं आती। इसी तरह
ो यरवदा जेल की मुलाकात का सनसनीदार वर्णन लिख कर प्रसिद्ध होने
लोकंब ने भी 'इवनिंग-स्टेण्डर्ड' में गांधीजी की उदारता की बहुत ही
परन्तु किसी योग्य उदाहरण के बिना चित्र अधूरा देखकर उन्होंने
ा की मदद से यह लिख डाला कि जब सन् १९२१ में प्रिंस आफ वेल्स
थे, तब गांधीजी ने उन्हें दण्डवत किया था। इस पर गांधीजी ने कहा—
ब, आपको तो मैं औरों से अधिक विद्वान समझता था। परन्तु यह तो
ना को भी लजा देनेवाली बात है। मैं तो भारत के ग़रीब से ग़रीब
दण्डवत प्रणाम कर सकता हूँ क्योंकि सदियों से उन्हें कुचलने में भाग
प्रायश्चित्त-स्वरूप उनकी चरण-रज भी मैं अपने सिर पर चढ़ा सकता हूँ।
ोटे-से-छोटे राजा को भी प्रणाम नहीं करता, तो सम्राट् की तो बात
मेरे शरीर को भले ही हाथी कुचले तो कुचलने दूँ, पर इन उद्धत
तिनिधियों को तो मैं कभी दण्डवत नहीं करूँगा।'

# गांधीजी और रेडियो

( २ )

गांधी जी जिस दिन लन्दन पहुँचे उस दिन दोपहर को युस्टन रोड पर लोगों
। खासी भीड़ घण्टों से खड़ी थी। स्वागत सभा की जगह फ्रेण्ड्स हाउस को
ागों ने घेर रखा था। केनिंग हाउस में रहनेवाले मेरे भारतीय पड़ोसी डा० कतियाल
झे अपनी मोटर में यहां ले आये थे। उन्होंने यह भी कहा था कि गांधीजी
ब तक यहां रहें तबतक वे मेरी मोटर का उपयोग कर सकते हैं। सभास्थल के
वेश द्वार तक पहुँचना मुश्किल हो गया। जिन्हें प्रवेश की टिकिटें नहीं मिलीं
। उनकी उत्सुकता का तो कोई पार ही नहीं था। मकान के अन्दर के भाग
क आने-जाने के लिये छोड़ी हुई जगह में और प्रवेश-द्वार के आस-पास गांधी जी
निजी मित्रों का एक छोटा-सा समूह उनकी राह देखता हुआ खड़ा था। कुछ
ात्र जो गांधीजी को दक्षिण-अफ्रिका में मिले थे, उनके मन में इस तरह का
ंघर्ष चल रहा था—'इतने लम्बे अर्से में गांधीजी भी बदल गये होंगे और हम
ागों में भी काफी परिवर्तन हो गया होगा, ऐसी हालत में क्या हम एक दूसरे
ो पहचान सकेंगे ?'

आखिर, दरवाजे पर हलचल हुई। एक छोटा आदमी और उसके पीछे एक
ऊँचा, गौरवशील ब्राह्मण सभागृह की तीन सीढ़ियों तक चढ़ा। मि० लारेन्स
ाउसमेन गांधीजी का स्वागत करने के लिए आगे बढ़े। एक क्षण के लिए सारे
भागृह में संतोष का भाव व्याप्त हो गया। इसके बाद सभी ठहर गये। आगे जाने
 लिये कशमकश न करने की इच्छा से हम जहां थे वहीं रहे; हरेक आदमी
ूसरे को सम्मान देने लगा। गांधी जी मुस्कुराते, आनन्दातिरेक से, इस दृश्य को
ेखते शान्त खड़े रहे।

ने कहा,—'यह भी आपके एक मित्र हैं।' और इसी शब्द ने मानो भंग किया।

ो ने कहा,—'ओ-हो !!' और उनसे हाथ मिलाया।

ारों ओर से स्वागत के मधुर शब्द सुनाई देने लगे। गांधीजी को ल्ये कहा गया, पर उन्होंने इतने अधिक मानव-समुदाय को इन्तज़ार में न समझा।

ग पंक्ति में सीढ़ियाँ चढ़ कर व्यास-पीठ पर पहुँचे। जब गांधीजी अपने कों के सामने मुँह करके खड़े हुए तब सभा-गृह हर्षनाद से गूँज उठा। ारेन्स हाउसमेन ने सुन्दर और छोटे भाषण द्वारा गांधीजी का स्वागत ोंने कहा,—'हम आपका स्वागत करते हैं। जो चीज़ सामान्यतः समझ ी—उस राजनीति और धर्म का एकीकरण आपने ही किया है। हम अपने को पापी कहते हैं; परन्तु राजनीति में हम अपने सिवाय और समझते हैं—यही है हमारे दैनिक जीवन का सच्चा वर्णन। आप हमें ो शुद्धि का रास्ता और सच्चा धर्म बताने के लिए यहाँ आये हैं। आप ल्ले पुरुष हैं। जिस तरह भारत में भी आपको बहुत-से लोग नहीं जानते, रे देश के लोग भी आपको बहुत कम जानते हैं। आप इतने सत्य-निष्ठ से बहुतों को उस पर आश्चर्य-चकित होना पड़ता है। आपकी सादगी म में से बहुत-से लोग द्विविधा में पड़ जाते हैं।'

लन्दन के पूर्वी भाग की ओर चले तब मूसलाधार बारिश हो रही थी; गांधीजी का स्वागत करने के लिए किंग्सली हॉल के अन्दर और ी भीड़ जमा थी। इस भाग के मेयर ( नगर-पिता ), सुधराई विभाग दरी, उपदेशक और शिक्षक, डाक्टर और वकील, मज़दूर, माता, पड़ोसी ।। किंग्सली हाल के हरेक विभाग में काम करनेवाले आश्रम-वासी, ड़े हुए थे। नीचे के उपासना-मन्दिर में क्या, ऊपर के सभागृह और क्या, सभी जगह गांधीजी को प्रफुल्लित चेहरे नजर आए। ये लोग से धीरज के साथ इन्तजार कर रहे थे। इनका स्वागत पाने के बाद

गांधीजी झरोखे में खड़े हो गए और नीचे खड़ी हुई जनता को अभिवादन किया। इसके बाद कुछ देर उन्हें शान्ति से बैठने की फ़ुरसत मिली। हम लोग छत पर गये। गांधीजी तथा उनके साथियों के लिए पाँच कमरे तय किये गये थे। सामान ऊपर लाया गया, भोजन परोसा गया और सात बजे सब लोग प्रार्थना के लिए बैठ गये।

प्रार्थना के बाद लन्दन के पश्चिम भाग से आए हुए पत्रकारों और मुलाकातियों की भीड़ लग गई। इन लोगों का आना-जाना दिसम्बर तक चलता रहा।

रविवार को—गांधीजी के आने के दूसरे ही दिन—वे शाम को पौने छः बजे ही भोजन कर लें ऐसी व्यवस्था की गई थी; जिससे कि वे साढ़े छः बजे अमेरिका को सम्बोधित कर रेडियो पर भाषण दे सकें। परन्तु सारा दिन मुलाकातियों के आने-जाने में ही निकल गया और फिर भी मुलाकातियों का प्रवाह चलता ही रहा और उसका अन्त कहीं नजर ही नहीं आ रहा था। अन्त में जब उन्होंने नारंगी और अंगूर खाना शुरू किये—उन्हें इसमें काफी समय लग जाता है—तब भी उनके आस-पास मित्रों का जमघट था और वे निश्चिन्त होकर बातें कर रहे थे। छः बज कर दस मिनट होते ही मैंने गांधीजी को सूचना दी कि समय हो गया है; पर इस ख़बर का उन पर जरा भी असर नज़र नहीं आया।

रेडियो द्वारा समाचार देने से जिन लोगों का स्वार्थ पूरा होने वाला था, वे लोग खूब स्पर्धा और कशमकश कर रहे थे। सिनेमा कम्पनी वालों को उस समय अत्यन्त निराशा हुई जब गांधीजी ने फोटो उतरवाने के लिए न तो खड़ा होना मंजूर किया और न बैठना ही। ग्रामोफोन कम्पनी वाले भी कुछ कम झगड़ा नहीं कर रहे थे। इन्हीं कारणों से रेडियो पर के गांधीजी के भाषण का समय बार-बार बदलना पड़ा था; साथ-साथ भाषण के समय जिन लोगों को दीवानखाने में बैठने की इजाज़त दी गई थी उनके नामों में भी अनेक बार परिवर्तन करना पड़ा था। रेडियो पर गांधीजी का परिचय कौन कराये, इसके बारे में भी अनेक निश्चय बदल चुके थे। पहले ऐसा तय हुआ था कि रेडियो कम्पनी का ही कोई अमेरिकन परिचय दे। बाद में मुझसे कहा गया,—'आप पाँच मिनट में अमेरिकन श्रोताओं को इनका

और साथ-साथ किंग्सली-हॉल का भी कुछ वर्णन करेंगी।' परन्तु उनका निर्णय यह था कि कम्पनी का ही कोई आदमी एक-दो प्रास्ताविक शब्द कहा दे तो बहुत है।

कर बीस मिनट हो गए ; हमारा एक आश्रम-वासी गांधीजी को तैयार ए आया। किंतु वे तो अब भी मित्रों के साथ विनोद कर रहे थे, और ाहिर हो रहा था कि उन्हें अपने आसपास के वातावरण के अलावा और में जरा भी दिलचस्पी नहीं है। नीचे रेडियोवाले जल्दी मचा रहे थे। रने के पहले मैंने गांधीजी को यह बताने की कोशिश की कि वायु ा है और उनके भाषण का महत्व भी बहुत अधिक है। छः बजकर ट पर मैंने कहा,—'बापू! हवा आपकी राह न देखेगी। पर उन्हें यह के वह राह ज़रूर देखेगी। और देखे भी क्यों न ? क्योंकि शायद वही तु थी जो बापू की तरह स्वस्थता, बिना जल्दबाजी के और अपनी ारा भी डिगाये बिना, इन्तजार कर सकती है, करती है और आगे भी श्तहारबाज इसकी जितनी कीमत करते हैं, उतनी स्वयं इसे अपनी है।

ो वास्तव में शारीरिक बल का मुकाबला हो रहा था। जिन संवाद-ास अन्दर आने के पास नहीं थे, वे झूठ बोलकर हमारे दीवानखाने कोशिश कर रहे थे; पर दरवाजे पर बैठे मनुष्यों की स्थिर शान्ति ाहीं दे रही थी। मैं बेचैन हो गई, सुबह के कार्यक्रम के मुताबिक नट का भाषण रखा था; अतः मैंने उसके लिए जैसे-तैसे नोट ले लिए, र मैं दीवानखाने में दाखिल हुई।

ाने में जिन लोगों की भीड़ थी, उनके चेहरे पर मन के तरह-तर? देखकर मुझे अत्यन्त कौतूहल हुआ। जो लोग गांधीजी के अमेरिका ये जाने वाले इस भाषण से ढेरों पैसे कमाना चाहते थे, वे गम्भीर नजर आ रहे थे। अखबारों के प्रतिनिधियों के चेहरों पर सन्तोष ट दिख रहा था। रेडियो की मशीन चलनेवाले कुशल इंजीनियर

बटन, तार, गरारियाँ, बत्ती और सिग्नलों की तरफ ध्यान देने में मशगूल हो गये थे।

इन्होंने मेरे पीछे मेरे मान्य अतिथि को देखने के लिये नजरें फेंकीं—मुझसे हँसी नहीं रुकी; मैंने धीरे से कहा,—'वे तो अभी भोजन कर रहे हैं, क्योंकि रेडियो चलानेवालों को उसी क्षण बत्ती की निशानी से मालूम पड़ गया था कि अमेरिका और हमारे दीवानखाने के बीच रेडियो द्वारा सम्बन्ध स्थापित हो गया है। रेडियो के स्टूडियो में आदमी को बड़ी-से-बड़ी महत्व की बात भी भौंहें चढ़ाकर ही कहने की आदत पड़ जाती है; अतः एक दूसरे के विचार समझने में दिक्क़त नहीं होती। दीवानखाने से एक आदमी की आवाज़ एटलांटिक पार करके अमेरिका पहुँची:—

'मैं पूर्वीय लन्दन के बो मुहल्ले में स्थित किंग्सली हाल से बोल रहा हूँ। मि० गांधी कल यहाँ आ गये हैं। रेडियो ( ध्वनि-प्रसारक यंत्र ) के सामने मिस लिस्टर बैठी हैं, उन्हीं के यहाँ मि० गांधी उतरे हैं ; अमरिका के संयुक्त-राष्ट्र के श्रोताओं को उनका परिचय कराते मुझे बड़ी ख़ुशी हो रही है।'

यह तो मैं पहले ही कह चुकी हूँ कि मेरे नोट बहुत ही अधूरे थे और गांधीजी के भोजन खत्म करने तक मुझे कितना बोलना होगा, इसका मुझे अन्दाज़ तक न था। परन्तु ये सब विचार व्यर्थ थे। मेरा काम तो सिर्फ अमेरिकनों को अपने प्रिय आश्रम किंग्सली हाल का परिचय कराकर यह बताना था कि मि० गांधी ने अन्य जगहों की अपेक्षा इसे क्यों पसन्द किया है ? मैं ज्यों ही अपने छठे पृष्ठ की शुरुआत पर आई, त्योंही साढ़े चार मिनट बीत गये। इतने में मैंने अपने आंख के कोने से देख लिया कि दरवाजा खुला, और देखा कि नाटक के नायक स्वस्थता से प्रवेश कर रहे हैं—मानो पूर्व-रचित योजनानुसार ही ठीक समय पर आ गये हों। उनकी मुखमुद्रा पर ऐसी निर्दोषता का भाव था कि उसपर किसी भी तरह के बुरे हेतु का आरोप हो ही नहीं सकता। बोलना बन्द करते ही मैं तुरन्त कुरसी पर से उठी, और वे निश्चिन्त हो उसपर, पैर पर पैर रखकर, लम्बे भाषण की तैयारी करके बैठ गये। गांधीजी के परिचय का आखिरी शब्द बोलते ही मैंने ध्वनि-प्रसारक यंत्र उनकी तरफ मोड़ दिया था जिसे उन्होंने जरा हलके हाथ से छुआ।

ं धीमी आवाज़ से पूछा,—'मुझे इसमें बोलना है?' पर उनकी यह केलिफ़ोर्निया तक पहुँच गई। अतः सब जगह शान्ति छा गई। गांधीजी द करके सिर झुकाया। ऐसा लगा मानो वे अंतर्मुख हो रहे हों—मानो नी सारी शक्ति संगठित कर दी, जिससे कि परमात्मा उनसे काम ले ने भाषण शुरू किया :—

ऐसा निश्चित अभिप्राय है कि इस भारतीय परिषद् के परिणाम के साथ का ही नहीं, अपितु सारे संसार का संबंध है। भारत एक बहुत बड़ा। इसमें मनुष्य जाति का पाँचवाँ हिस्सा आबाद है। उसके पास संसार से-प्राचीन संस्कृति है। उसके रीति-रिवाज लगभग दस हज़ार वर्ष से हैं; और यह देखकर तो दुनिया आश्चर्य में पड़ जाती है कि उनमें ी रस्में यथापूर्व अखण्डित हैं। यह सच है कि समय के परिवर्तन ने ा पर असर डाला है। काल का ऐसा ही प्रभाव दुनिया की अन्य कितनी ों और संस्थाओं पर पड़ा है।

को अपने प्राचीन भूतकाल की कीर्त्ति के गौरव को कायम रखना ा हो सकता है, जब कि वह अपनी स्वतन्त्रता हासिल कर ले। के स्वतन्त्रता-संग्राम ( १९२०-२१ का ) पर सारी दुनिया का ध्यान आ है, इसका कारण सिर्फ यह नहीं कि हम अपनी स्वतंत्रता के लिए . अपितु इसका असली कारण यह है कि हमने जो साधन इस लड़ाई ए तयार किया है, वह आज तक इतिहास में किसी भी प्रजा ने स्वीकार । हमारे इस साधन में हिंसा नहीं, खून-खराबी नहीं और आज की ली जानेवाली कूटनीति भी नहीं। उसमें तो केवल शुद्ध सत्य और है। इस खून-खच्चर से रहित क्रान्ति के प्रयत्न पर यदि दुनिया का ध्यान हो तो आश्चर्य ही क्या? आधुनिक देशों की जनता पशुओं की ी आ रही है। उसने जिसे अपना 'शत्रु' माना, उससे जहर ।

. के समर्थ देशों ने अब तक जो राष्ट्र-नीति बनाये हैं, उन्हें देखने से

यही जाहिर होता है कि उनमें 'शत्रु' के प्रति अभिशापों की भरमार है। इन्हीं देशों ने शत्रु के विनाश करने की प्रतिज्ञा ली और इस कार्य में भगवान का नाम लेकर उससे मदद भी माँगी। भारत में हमने इससे ठीक विपरीत कार्य किया है। हमें ऐसा प्रतीत होता है कि मानव-निर्मित सृष्टि में जो नियम चल रहे हैं, उन्हीं नियमों का मनुष्य अनुसरण करे, यह उचित नहीं। इन नियमों का मनुष्य के गौरव के साथ कोई मेल नहीं खाता।

मैं स्वयं अपने देश को हिंसा द्वारा स्वतंत्र करने की अपेक्षा जमानों तक इन्तज़ार करना अधिक पसन्द करूँगा। करीव पचीस वर्ष के राजनीति के अनुभव से मेरे हृदय के अन्तरतम भाग में यह महसूस हो रहा है कि दुनिया इन हिंसक युद्धों से हाय-तौवा कर उठी है, और इन युद्धों से निकल भागने का रास्ता भी वह खोज रही है। और इसीलिए यहां यह कहते हुए मेरी छाती फूली नहीं समा रही है कि इस आतुर और त्रस्त दुनिया को सही राह वताने का आंनन्दोल्लास भारतवर्ष की प्राचीन भूमि को ही मिलेगा।

इसीलिए भारत की आज़ादी की लड़ाई में मुझे संसार की जातियों को आमंत्रित करते हुए ज़रा भी संकोच नहीं होता। अपने राष्ट्र के गौरव और सम्मान की रक्षा करने के हेतु भारत के करोड़ों लोगों ने प्रत्याक्रमण किये विना ही स्वयं कष्ट सहने की प्रवृत्ति अख्तियार कर ली है। यह दृश्य विचारने योग्य और हृदयंगम करने जैसा है।

मैं इस कष्ट-सहन को आत्म-शुद्धि कहता हूँ। मुझे तो पूरा विश्वास है कि मनुष्य अपनी आज़ादी अपनी कमज़ोरी से ही खोता है। मुझे अपनी कमज़ोरियों का दुःखद अनुभव है। भारत में हम संसार के सभी धर्मों के प्रतिनिधि रहते हैं। हमारे यहाँ आपस के अनेक झगड़े हैं, और हिन्दू-मुस्लिम दंगे अकसर होते रहते हैं, यह स्वीकार करते हुए मुझे अत्यन्त ग्लानि होती है। हम हिन्दू लोग अपने करोड़ों हिन्दू भाइयों को अस्पृश्य समझते हैं, यह चीज़ मुझे सवसे अधिक खटकती है। मैं यहां अछूतों की वात कर रहा हूँ।

जो प्रजा अपनी स्वतन्त्रता के लिए जद्दो-जहद कर रही हो, उसमें ये कम-

